# मित्र सम्वाद।

चांदनीचौकमें एक छोटीसी हवेली है, जिसमें सवाई सिंघई टेकचंदजी रहते हैं, (यह वही टेकचंद, जयचंदजीके मित्र हैं, जिनका परिचय पाठकगण इसी पत्रके पहिले अंकोंमें पा चुके हैं)। इनके बापदादे बहुत श्रीमान् थे। परंतु ये कर्मयोगसे साधारण स्थितिके ही रह गये हैं। घरमें दो तीन बचेबची हैं। पिताका देहान्त हो चुका है, केवल एक बुढ़िया माता है, आज भादों सुदी दोयजका दिन है। अब जैनियोंके दशलक्षणपर्व (पर्यूषण) के केवल दो दिन और रह गये हैं। आजकल भदैयां जैनियों (जो केवल इन्हीं दश दिन व्रतोंमें श्री जिनमंदिरमें आते हैं) के यहां तैयारियां हो रही है। घरोंघर भांतिभांतिके पट्रसयुक्त भोजन (हलवा, पूरी, दूधपाक, खीर, पकौड़ी, कचौरी, मोहनभोग, पूरनपूरी, बर्फी, मोदक मल्क आदि) नित नये बन रहे है। कूंजड़े भटयारोंने शाक, भाजी, फल, आदि भी बहुत मंहगे (अधिक मूल्यपर) कर रखे हैं। क्योंकि जैनियोंको सुदी पंचमीसे १४ तक दश दिन तो हरी शाक खरीदना नहीं है। उन्होंने तो चार महिना पहिलेसे ही शाकभाजी सुखा कर रख ली है। इसीलिये कूंजड़ोंको मनमाना दाम लेनेका यही अवसर है। दर्जियों और सुनारोंकी भी खूब ही चटकी है। क्योंकि जैसे मुसलमानके यहां ईदके लिये तैयारी होती है। वे उस दिन बढ़ियांसे बढ़ियां कपड़ा पहिरते, आभूषण पहिरते, खाना (भोजन) बनाते, खाते और अपने सम्बन्धियोंकी दावत (निमंत्रण) करके खिलाते, मित्र बांधवोंसे मिलते हैं। उसी प्रकार जैनी भी इन दिनोंमें बढ़ियां बढ़ियां मूल्यवान दिखाऊ कपड़े पहिरते, आभूषण (दागीने) पहिरते, अंजन, मंजन, इतर, फूलेल लगाते, केवल हरीको छोड़कर सब प्रकारकी सूखी शाक और पुष्ट स्वादिष्ट भोजन खाते, अपने सगे सम्बन्धियोंसे मिलते हैं। परस्पर निमंत्रण करके जिमाते हैं इत्यादि इत्यादि। इसीसे दर्जी और सुनारोंको अवकाश नहीं है।

बिचारे टेकचंदजी भी कुछ गहना (दागीना) लेकर सुनारके घर फिर आये, परन्तु उसने टालटूल बता दी। घरमें आये तो अन्नपूर्णा (स्त्री) जी यह सुनकर कि आभूषण नहीं साफ हुवे हैं, एक कौनेमें जा बैठी, माता बिचारी घरका काम कर रही है। बचे दद्दा दद्दा कह कर अंगरखा, कोट, टोपी, कड़े, कूंडल मांग रहे हैं। टेकचंदजी समझा रहे हैं। अरी मोतीकी मां! सुनो तो सही, तुम इतनी उदास क्यों हो गयीं? कल सवेरे ही तो सब बनकर आ जावेगा। क्या किया जाय? उसे (सोनी) अवकाश ही नहीं है।

मोतीकी मां (दुलारीबहू)—जब तुम्हींको अवकाश बनवानेका नहीं है, तब सुनारको कहांसे आवेगा? तुम्हें क्या है? बैठ गये इधर उधरकी बातें मारने, यहां तो चार लुगाइयोंमें बैठनेमें लाज आती है, सब तो रंगबिरंगे कपड़े और आभूषण पहिरेंगी, तब मैं वहां भूतनी सी भला अच्छी लगूंगी? न तो ओढ़नीमें ही गोटा लगा न जालीका पिछौरा ही आया, न जेवर ही धुला, न बचोंके कपड़े बने, औरोंके

लड़के सजे फिरेंगे मेरे भिखारी सरीखे उनका मुँह देखेंगे।

टेकचन्द–देखो मोतीकी मां ! आजकल व्यापार धंधा तो है नहीं, खर्चका हाल तुम जानतीही हो, सालोंसाल अकाल पड़ रहा है। भला यह तो बतावो रुपया कहांसे आता है ? पर्सुवा सुनार (सोनी) अपना आसामी है, वहांसे अपना काम योंही निकल जावेगा। तुम्हें इतनी फिकर क्यों पड़ गई, अभी तो तीन दिन बाकी हैं!

दूलारीवहू–मैं सब जानती हूं, इतने बहानेबाजी मैं क्या नहीं समझती हूं ? तीन दिन छोड़ तीन वर्षमें भी नहीं बननेके। तीन दिन बाद फिर कोई बहाना तैयार होगा। भला मेरे लिये तुम्हारे घरमें कहांसे कुछ आवेगा; सदा कंगाली रहेगी।

टेकचन्द–मोतीकी मां, तुम्हें नहीं मालूम है कि मुझे अभी बाजारका क्या देना है ? और क्या व्यापारका ढंग हो रहा है। कहनेको दिसावरकी खरीदपर दो आना रुपया लेता हूं, परंतु दो पैसा रुपया भी हाथ नहीं आता है, और उधारवाले खा जांय सो अलग, देना है सो सच्चा। रेल, चुंगी, पल्लेदार, आढ़त, दलाली, व्याज और स्टेशनपर व रस्तेमें माल निकल जाने आदिके कारण, साहूकारकी रकम भी कठिनतासे खड़ी होती है। इस साल हिसाब लगाये रु. ३००)का घाटा रहा। पर क्या करें अपना रूप रखना पड़ता है। इसीलिये घी खाना पगड़ी बचाना। तुम तो स्यानी चतुर हो, फिर हठ करनेसे क्या लाभ है ? धीरज धरो, मैं सब कुछ बनवा दूंगा।

दुलारी वहू–हां मुझे सब मालूम है। व्यर्थ बातें बनाकर मेरा जी मत भुलावो, जावो, नहीं तो व्यापारमें घाटा आ जावेगा। ऐसा कहकर ठुसक फुसक रोने लगी, बच्चे भी मांको देखकर रोने लगे। टेकचंदने देखा कि यह नहीं मानती है। तो भयभंजन (लाठी) उठाकर दुलारीकी ओर क्रोधके आवेशमें बढ़े ही थे कि उधरसे जयचन्दजी आते दिखाई दिये। देखते ही भयभंजन एक ओर फेंककर चुपसे बाहर निकल आये और जुहार कहकर जयचन्द सहित बागकी ओर चले गये। बागमें टहलते हुवे जयचन्द बोले।

जयचंद–कहो भाई आज भयभंजन कैसा उठा था ? और उदास क्यों हो रहे हो ?

टेकचन्द–भाई साहेब, कुछ मत पूछो, घरमें (स्त्री) बड़ी हठीली है। वह अवसर नहीं देखती है, न किसीकी आपत्ति विपत्तिका बिचार ही करती है। जो मुंहसे निकला, कि तुरंत हो जाना चाहिये, भला आप ही बतावो कि यह कैसा कठिन समय है। जिसमें मनुष्यको अपना रूप रखकर भोजनखर्च चलाना भी कठिन है। तिस पर, पाहुनापरी (महमान), धर्मादा, व्याहशादी, व्यवहार लग रहा है। ऐसी दशामें नये नये वस्त्र और बहुमूल्य आभूषण कहांसे बनवाये जा सकते हैं ! आज उस दुष्टनी (स्त्री) ने घरमें टंटा मचा रक्खा है। क्या करूं ! मेरी तो नाकों दम हो रही है।

इतनेमें सामनेसे मूछोंपर हाथ फेरते हुवे मौजीलाल भी आ पहुंचे।

मौजीलाल–क्यों सिंघईजी (टेकचंद) साहेब ! क्या हो रहा है ? जुहार।

टेकचन्द–भाई कुछ तो नहीं, बैठे हैं। और अपने कर्मको रो रहे हैं।

मौजी०-अरे यार! कर्मको रोना क्या? उसे तो खो ही देना अच्छा है। कहो बालबच्चे कहां है? (भीतर देखकर) भावीजी, ए भावीजी, कुछ उत्तर नहीं, पुनः भावीजी! अरे खिलाना पिलाना मत, सुखा ही बोल लेवो। कहो व्रतों (पर्यूषण) की क्या क्या तैयारी हुई है? हैं कुछ माल मशाले?

दूलारीबहू-(उदास हो कर) यहां काहेके माल मशाले हैं? और काहेकी तैयारीयां हैं? लालाजी यही कहे तो बुरी हूं, जो बाजारवाले (जयचन्द) न आते तो भयभंजन तो उठ ही चुका था, भगवान बेटाबेटियां न देता, तो ही अच्छा था। अपना मुंह लिये घरमें पड़ी रहती, पर क्या करूं इन बच्चोंके पीछे चारमें आना जाना पड़ता है। सो भला तुम्हीं कहो कि ऐसी ही डांकिनसी कैसे जाऊं आऊं? व्रतोंमें दस लुगाई यहां वहांकी आवेंगी। पहिरें ओढ़ेंगी, तब क्या मैं उनमें शोभा पाऊंगी? औरोंके घरमें नयी नयी ओढ़नी आदि आवें, नये नये गहने बनें, तब मेरे पुराने कपड़े व गहने भी न सुधरें। भली है लाला लुगाइयोंके कर्म ही ऐसे है, कहकर फिर आंसू बहाने लगी।

मौजीलाल-(बाहर आकर) भाई टेकचन्द, तुम सचमुच टेकचन्द ही रहे। और जबसे जयचन्दकी संगति की है तबसे तो निरे ऊंटके पाद बन रहे हो। यदि लुगाई (स्त्री) लड़के अच्छे नहीं लगते हैं। उन्हें पालन नहीं कर सकते हो। तो बनमें जाकर ध्यान करो। व्यर्थ किसीको तरसाना अच्छा नहीं है। नहीं तो मुझे हुक्म देवो मैं लिवा जाऊं। भावीजीको साड़ी और गहनेसे पूर दूंगा। (हंसकर) क्यों?

टेकचन्द—बस भाई, तुझे तो हंसी ही हंसी सूझती है। किसीकी बात तो कुछ समझता नहीं, रखी है बापकी कमाई, सो खाना और गपशप उड़ाना, कुछ कमाते तो खबर पड़ती।

मौजीलाल-यह भी तो पुण्यका उदय है। कि विना कमाई खाना और मौज उड़ाना, पर भाई, देखो बातोंमें काम न चलेगा। भावीके लिये नई पूनाकी साडी और सरजेवाली नथनी लेना ही पडेगी, नहीं तो पंचमीका उपवास आजहीसे आरंभ है। और अकेली भावी ही उपवास न करेंगी, तुम्हें भी करना पड़ेगा। कारण अन्नपूर्णा (भावी) जी उपवास करेंगी। तब माताजी भी करेंगी। और बच्चे गांयगे गीत (रोंयगे), तब आपको भी ढोल बजानेका अवसर आयगा। बन्दा खड़ा मौज देखेगा। हां, भावीजी ठीक, तुम यदि अबल होवो जो साड़ीन मंगा लो। हमारे यहां गोपीकी माने, खड़े२ मंगा ली थी।

टेकचन्द-तू आ कहांसे गया? चल यहांसे। व्यर्थ यहांकी वहां जुझाना।

मौजी०-क्या मुझे भी बुलाना पड़ता है? यदि ऐसा न करें तो भला मौज ही क्या? (अहा हा हा अहा हा हा अहा हा हा!)

टेकचन्द-(कुछ नाराज होकर) बाद क्या, अच्छे लगते हो?

मौजी०-तो और अच्छे कैसे लगते हैं (हंस कर)।

जयचन्द—(कुछ हंसकर) सुनो भाई मौजीलालजी, मनुष्य अपने सद्गुणोंसे, विद्यासे, बुद्धिसे, चतुराईसे और सुआचरण-सुशीलतादिसे अच्छा लगता है।

मौजी०—जी महाराज, यह तो ठीक, परंतु जिसमें विद्या, बुद्धि, चतुराई सुशीलतादि

गुण न हों वह काहेसे अच्छा लगता है ?

जयचन्द—बिना सद्‌गुण कोई भी अच्छा नहीं लगता है न आदर पाता है।

मौजी०—नहीं भाई, आप भूलते हो ! वह (मूर्ख) अच्छे अच्छे वस्त्राभूषण पहिरनेसे, अंजन मंजन लगानेसे, शरीरको सजानेसे, गुल गपाड़े मारनेसे, ऊटपटांग बोलनेसे, शोभा पाता है।

जयचन्द—(जोरसे हंसकर) अहा हा हा हा अहा हा हा हा ! ठीक कहा भाई ठीक कहा ! निसन्देह मैं भूल गया था। यथार्थमें मूर्ख मनुष्यकी वस्त्राभूषण आदि शरीरकी सजावट व ऊपरी सजधजसे अपने आपको बड़े मानते हैं।

मौजी०—तब महाराज, हमारी भावी (मोतीकी मां) क्या पढ़ी लिखी सुशीला बुद्धिवान, चतुर गृहणी है जो वह वस्त्रभूषण न मांगे ?

जयचन्द—तब क्या वह मूर्खा है ?

मौजी०—तब क्या पढ़ी लिखी है ? भला बताइये तो सिंघईजीने उसे कब पढ़ाया है ? और उसका बाप तो काला अक्षर भैंस बराबर ही जानता है। यदि वह पढ़ी लिखी होती, तो जैसे सिंघईजी लेन देन, घाटे, नफे, आदिकी बातें करके उसे भूलाया करते हैं। तब वह तुरंत ही वहीखाता उठाकर हिसाब देखकर सच झूठकी परीक्षा न कर लेती ? समाचारपत्रोंको पढ़कर समाजकी वर्तमान अवस्थाका विचार न कर लेती ! अपने अपने छोटेछोटे शिशुवोंको वस्त्राभूषणोंसे सजानेकी अपेक्षा, विद्याभूषणसे अलंकृत न कर देती ? पुराणोंको पढ़कर सती द्रौपदी, सीता, मैना, चेलना, ब्राह्मी, सुन्दरी, अंजनी, आदिके चरित्र पढ़ कर अपने आपको उक्त सतियोंके सद्‌गुणोंसे भूषित न कर लेती ? सुशीला होती तो सिंघईजीको भयभंजन क्यों उठाना पड़ता, वह पतिकी इच्छा विरुद्ध क्यों किसी बातकी हठ करती, और सासुको काम करती देखकर भी रिसा कर क्यों बैठती ? इत्यादि बातोंसे ही तो विदित होता है कि भावीजी सद्‌गुणशून्य है। तब वे वस्त्राभूषणका हठ क्यों ना करें ? अवश्य ही करना चाहिये।

वाह वाह! भावीजी ठीक किया! पढ़े लिखोंको विद्याका मान और शृंगार, अपनेको तो वस्त्राभूषणों और गपशप, चटकमटक, अंजन, मंजन, आदिहीका बल है। समझे महाराज जयचन्दजी, हमारी भावीजी क्या कुछ कम समझदार है ? यदि आज साड़ी व नथनी न आई तो समझ लो निराहार उपवास ही होगा। भला भावीजी, बात रख लेना।

दुलारीबहू—मौजीलालकी ऐसी हास्ययुक्त कटाक्ष सुनकर बहुत शर्मा गयी और उसी दिनसे उसने हठ करना छोड़ दिया, इतना ही नहीं वह टेकचन्दजीसे अपने पढ़ानेका आग्रह करने लगी। जो कुछ भी हो मौजीलालकी इस समयकी मौज काम आ गयी। मौजीलाल भी इस प्रकारसे बातें बनाकर रस्ते पड़े। यहां जयचन्द और टेकचन्दकी इस प्रकार बातचीत होने लगी।

टेकचन्द—भाई जयचन्द, मौजीलाल कुछ भी अवसर नहीं देखते, केवल हंसीदिल्लगीही उन्हें दिखा करती है।

जयचन्द—भाई यह तो ठीक है। परन्तु कभी कभी ऐसी ही बातोंमें शिक्षा लग जाती

है। आजकी बातका प्रभाव भावीके ऊपर बहुत अच्छा पड़ेगा। क्योंकि मौजीलालने मिलकर भीतरी मार मारी है। भिन्न भिन्न प्रकृतिके जीवोंको शिक्षा भी भिन्न भिन्न प्रकारसे दी जाती है। आप जानते हैं आजकल क्यों उपदेशकोंके उपदेशोंका प्रभाव लोगों पर नहीं पड़ता है? बड़ी २ सभाओंमें लम्बी २ स्पीचोंका कुछ भी फल नहीं होता, अनेक युक्तिपूर्ण उपदेश और सत्य उपदेश भी निष्फल जाते हैं इतना ही नहीं, परंतु उपदेशदाताओंकी अनभिज्ञतासे सत्य धर्मकी भी हसी उड़ जाती है। लोगोंपर कभी२ उसका उल्टाही प्रभाव पड़ जाता है। जिससे वे उपदेशकका उपकार माननेके बदले उल्टे उनके तीव्र द्वेषी (शत्रु) बन बैठते हैं। और फिर यथातथा उनकी हंसी उड़ाकर अपमान करनेका प्रयत्न भी कर डालते हैं। इसका कारण यदि विचारा जाय, तो उपदेशकोंकी अनभिज्ञता ही है। उपदेशकका कर्तव्य है, कि प्रथम पात्रकी प्रकृति देखे, फिर क्षेत्र व कालकी आवश्यकताको देखे, तब अपने उद्देश्यको छोड़कर तदनुकूल उपदेश देवे, जैसा कि पूर्वकालमें हमारे ऋषि मुनि करते थे।

देखिये, केवल कागका मांस छुड़ाकर ही सम्पूर्ण मांसका त्यागी बनाकर उत्तम गतिको पहुंचाया था। पत्थरको। छुड़ाते हुवे सर्वथा आरंभत्यागी बनाया था इत्यादि। इसी प्रकार भाई साहेब, अवसर और पात्र व क्षेत्र देखकर उपदेश देना उचित है। इंग्रेजीमें कहावत् है-Don't throw your pearls before swine (कुपात्रको उपदेश देना व्यर्थ है)। मौजीलालकी ऐसी ही बातोंमें लोगोंका मन लग जाता है। और वे कुछ मान भी लेते हैं। आपकी कथामें तो लोग ऊंघ ऊंघके गिरते हैं। सिवाय दो चार बुड्ढे-ढुड्ढोंके भला कोई बाल या युवक भी बैठते हैं? और तो क्या भावीजी जो आपके आधीन हैं उन्हें भी आप नहीं समझा सकते तो दूसरोंकी क्या बात है? भाई साहेब, भयभंजनसे काम नहीं चलता है। मान लो कि मारके भयसे कोई कदाचित् तुम्हारे कहनेके अनुसार चले भी, तो भी क्या उसके मनमेंसे वह बात निकल जावेगी? नहीं, नहीं, कभी नहीं। इसलिये मनुष्य मात्रका कर्तव्य है कि वह किसी भी बातको विना युक्ति, प्रमाण, व साक्षीके अथवा द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावका विचार किये विना न कहे। नहीं तो व्यर्थ ही अनर्थ बढ़ जाता है कारण यह परीक्षाका समय है। अब अंध श्रद्धा करनेवाले पुरुष बहुत ही थोड़े होंगे जो शीघ्रही निःशेष होनेवाले हैं। आजकल बच्चे बच्चे तकके चित्तपर प्रश्नोंका जमाव जम रहा है। वे भी कौन, क्या, क्यों, किस प्रकार किस लिये, कब, इत्यादि पूछनेसे खाली न रहेंगे। केवल कह देने मात्र पर विश्वास न करेंगे। जबतक कि ठीक ठीक उनका समाधान न हो जावे।

टेकचन्द-भाई, आपने तो व्याख्यान दे डाला, कहीं पत्थर भी पिगलता है? समझदारके पास ही युक्ति प्रयुक्ति चलती है न कि मूर्खोंमें, वहां तो भयभंजनहीका काम है।

जयचन्द-नहीं, आप भूलते हो अच्छा आप स्वयम् ही आजकी बातका प्रभाव देखेंगे।

टेक०-देखा जायगा। हां परीक्षाकी बात कैसी? क्या प्रत्येक बात कौन? क्या? इत्यादि लगानेसे सिद्ध हो सकती है? क्या सभी बातोंमें कौन और क्या लगाना चाहिए? क्या पूर्वजोंकी बातोंपर विश्वास करना योग्य नहीं है? क्या शास्त्रोंमें भी कुछ अलीक (झूठ) लिखा है? यदि नहीं तो शंका (प्रश्न)की क्या आवश्यकता है?

जय०-भाई, जरा सावधान हो कर सुनो। परीक्षा विना जो कोई भी कार्य किया जाता है वह केवल विना नींव (बुनियाद=foundation) को दीवाल सरीखा होता है। आप एक पैसेकी हांडी भी तो विना परीक्षा नहीं खरीदते हैं इसलिये परीक्षा तो प्रधान ही है। प्रत्येक विषय कौन और क्या इत्यादि प्रश्नोंके द्वारा सिद्ध हो सकते हैं। और सभी विषयोंमें प्रायः कौन क्या लगाकर समझ लेना चाहिए। कारण पूर्व पुरुषों व शास्त्र पुराणादिकी बातें सर्वथा सत्य होनेपर भी विना परीक्षा (विना तर्क वितर्क द्वारा समझे) परम्परानुसार श्रद्धा कर लेनेसे प्रतिवादीके साम्हने लज्जित (निरुत्तर) होना पडता है। अपना श्रद्धान भी डगमगा जाता है। क्यों दूसरे आदमी केवल आप व आपके शास्त्रको प्रमाण न मानेगा वह युक्ति प्रमाण ही प्रमाण मानेगा। सिवाय इसके कई बातें ऐसी हैं। जो केवल समाजसे सम्बन्ध रखती हैं। परंतु पूर्वजोंने समयकी आवश्यकतानुसार उन्हें धार्मिक रीतिसे बताकर चलाई है जिससे लोग निःसंकोच उन बातोंको मान लेवें। और सामाजिक बातें (नियम) समयानुसार बदलते रहते हैं। तब ऐसी अवस्थामें यदि परीक्षा न करके केवल "बाबा वाक्यम् प्रमाणम्" करते जानेसे लोग उन सामाजिक प्राचीन बातों पर विवाद तो कर न सकेंगे और उन्हें धार्मिक समझकर शायमें धर्मको भी छोड बैठेंगे। ऐसी अवस्थामें परीक्षा करके धार्मिक विषयसे सामाजिक विषय भिन्न करके यह देखना चाहिये कि धार्मिक विषय तो सदा एकसे ही रहे हैं और रहेंगे भी, किन्तु जो सामाजिक विषय हैं वे आजकल हमारे अनुकूल पडते हैं या प्रतिकूल? यदि प्रतिकूल पडते हैं, तो धर्मके अविरुद्ध उन्हें अवश्य ही फेरफार करना चाहिए। हां, कितने ऐसे भी विषय मिलेंगे, कि जो न अनुकूल ही हैं, न प्रतिकूल ही, केवल किसी अवसरपर उचित समझकर, चलाये गये थे। तो ऐसे विषयोंपर विचार करके यदि वे निरर्थक हैं, तो बिलकुल ही उठा देना चाहिए। व्यर्थ ही समाजको बोझसे क्यों संतत करना चाहिये। इत्यादि२ बातोंका विचार विना परीक्षा व विना कौन क्या लगाये नहीं हो सकता है। इसलिये परीक्षा करना अत्यावश्यक है।

टेकच०-भाई ठीक है, यह तो मैंने माना कि परीक्षाप्रधानी होना आवश्यक है और धार्मिक तत्वोंके सिवाय सामाजिक बातोंमें फेरफार भी होना आवश्यक है। तथा उपदेश भी द्रव्य क्षेत्र काल भावसे भिन्न होकर तदनुकूल देने ही से लाभ हो सकता है। आपका कहना यथार्थ है कि आजकलके छोटे छोटे बच्चे भी बात बातमें कौन और क्या लगाते हैं। सभी जीवोंको एक ही व एक ही प्रकारसे उपदेश नहीं लगता है। निसंदेह आजकल शास्त्रसभाओंमें कभी कभी तो वक्ताजी स्वयम् मुंहसे वकृत्व, और कानों श्रोतृत्वका काम कर लेते हैं। या कोई बुड्ढा, बुढिया, व कोई परस्पर मिलनेकी इच्छासे दो एक स्त्रियां आ बैठती हैं। जो कि बैठते ही टुकरियापुराण (घर बाहरकी चर्चा) करने लगती हैं। श्रोता सुनते२ वृद्ध हो गये। परन्तु उन्हें त्रस व स्थावर तकका ज्ञान नहीं आया इत्यादि। तब भाई, हमको कौनसा उपाय करना चाहिए? ताकि लोगोंको उपदेश रुचिकर हो, धर्मकी ध्वजा फहराये। सदाचार, सद्विचारकी प्रवृत्ति हो यह महावीर भगवानका शासन सबको समानतामें लाभदायक होवे।

जयचन्द-भाई टेकचन्दजी, समय बहुत हुआ है। आज कुछ विशेष बातचीत नहीं होने

पाई तो भी आजकी वातोंमें कुछ कम लाभ भी नहीं हुवा है। विचार तो बहुत कुछ करना था परंतु धूप कड़ी हो रही है। यदि शामको टहलते हुवे घर तरफ आवो तो बैठकर कुछ चर्चा करेंगे। देव गुरु धर्मके प्रसादसे माताजी व सुशीलकुमारकी माताका चित्त भी अब इन वातोंमें लगने लगा है। वे व्यर्थकी वातें नहीं करती है। किन्तु जब मैं बैठता हूं तो अनेक प्रकारके प्रश्न करके **धर्मचर्चा** करती हैं। आज शामको कुछ पर्यूषणके विषयमें ही चर्चा होनेवाली थी। इसीकी सूचना देने मैं आया था परंतु यहां तो भयभजनकी कथा हो पड़ी। चलो, जो हुवा सो अच्छा हुवा। अच्छा, मैं अन्दर भावीजीको भी कह दूं और फिर जाता हूं। आप अवश्य ही उन्हें लेकर आइयेगा।

टेक०-मैं किसीका जिम्मा नहीं लेता हूं। पर मैं अवश्य आऊंगा।

जय०-कुछ चिंता नहीं। आप उनसे कहिये भी तो, वे कभी नाहीं न करेंगी, अवश्य आवेंगी।

टेक०-बहुत अच्छा, जुहारु।

जयचन्द भी जुहारु कहकर अन्दर गये और दुलारीवहूको पुकारकर बोले-भावीजी, शामको आप माताजी व बालबच्चोंको लिवाकर भाई साहेबके साथ अपने यहां पधारिये। आपकी देवरानी व माताने बहुत बहुत करके बुला भेजा है। मैं यथार्थमें इसी लिये आया था परंतु क्या कहूं? बाहर ही वातोंमें फस गया जिससे देरी हो गई। अच्छा आज्ञा हो तो मैं अब जाता हूं। जल्दी आइयो। कह कर चल दिया।

दीपचन्द परवार (नरसिंहपुर)।



## All India Jain Eductional and Industrial Conference.

### (भारतीय जैन शिक्षा समिति)

यह बात निश्चित ही है कि कोई जाति उस वक्त तक उन्नति नहीं कर सकती जब तक कि उसमें शिक्षाका प्रचार न हो जाय। और कौमका बच्चा२ विद्यारूपी देवीका पुजारी न बन जाय। विद्या प्रचारके लिये उपयोग करनेकी आवश्यकता है। साधारणतः तो सभी इसके इच्छुक हैं। परन्तु विचार यह करना है कि इसका प्रचार किस तरहसे हो। इस लिये एक ऐसी समितिकी आवश्यकता है कि जिसमें भारतके बङ्गाल, पंजाब, दक्खिन, राजपूताना, आदि सभी प्रान्तोंके जैन शिक्षित सम्मिलित होकर शिक्षाप्रणालीपर विचार करें। इस समितिके साथ२ इन्डस्ट्रीयल शिल्प शिक्षा-प्रचारिणी समिति भी हो। जिसमें भिन्न२ प्रकारकी शिल्प कलाओंके विषयमें विचार किया जावे। इस समितिमें सर्व जैन स्कूलोंके मास्टर बोर्डिङ्ग-हाउसोंके मैनेजर सुपरिन्टेन्डेन्ट जैन पाठशालाओंके अध्यापक कन्या पाठशालाओंकी मंत्रिणी और अध्यापिका गुरुकुलोंके अधिष्ठाता व प्रधान अध्यापक और अन्य संस्थाओंके कार्य्यकर्ता सम्मिलित हों। पंडितगण धर्म्म और संस्कृत शिक्षापर विचार करें। अंग्रेजी स्कूलोंके मास्टर वा अन्य शिक्षाविभागके नेता साधारण वातोंपर विचार करें। स्त्री-

शिक्षाप्रचारिकासमिति स्त्री शिक्षापर अपने विचारोंको प्रगट करें। इस कान्फ्रेन्समें दिगम्बर श्वेताम्बर स्थानकवासी, तीनों संप्रदायोंके जैन सम्मिलित हों। और सब एकत्र होकर इस प्रकारका पठनक्रम (कोर्स) नियत करें जो तीनोंके लिये पृथक् २ हो। और साधारण बातोंमें एकसा हो। इस कामके वास्ते तीनों आम्नायोंकी तरफसे तीन मंत्री नियत होने चाहिए। जो कि अपने आम्नायकी आवश्यकताओंकी पूर्ति करके जिम्मेवार समझे जावें। ऐसा करनेसे आपसमें काम करनेकी शक्ति आयगी। पारस्परिक द्वेषभाव कम होगा। तीनों फिर्के एकताके सूत्रमें बंध जायगें यह ही महामन्डलका मुख्योद्देश है। अब हमको केवल जुबानी ही लपालपी नहीं करनी चाहिये। देखो अन्य जातियोंकी एजुकेशनल कान्फ्रेन्स मौजूद हैं। मुसलमानोंकी सिया सुन्नियोंकी संयुक्त कान्फ्रेन्सको देखो, कितने अल्प समयमें उसने उन्नति करली है।

जन साधारणकी सेवासे बढ़कर और कोई पुन्यका कार्य्य नहीं है। इस लिये आओ, प्रत्येकको शिक्षित बनानेकी कोशिश करें। जिससे देश अकाल और दरिद्रसे मुक्त हो। अगर हम अभीसे कोशिश करें तो दिसम्बर सन् १९१५ ई० एक आल इन्डिया जैन एज्युकेशनल भारतीय जैन शिक्षा समिति और इन्डस्ट्रियल कान्फ्रेन्स बड़ी भारी स्कीमके साथ नजर आ सकती है। हम सब शिक्षित जैनियोंको अपने दिमागोंको इस ओर लगाकर इस इमारतको बहुत जल्दी खड़ीकर देना चाहिए। फिर देखियेगा इसकी छायामें सबको किस प्रकार आराम मिलता है।

यह कान्फ्रेन्स तमाम पाठशालाओंके कोर्स बनाया करेगी और उत्तम पुस्तकें नियत किया करेगी। सब पाठशालाओंको एक प्लेटफार्मपर होनेकी कोशिश करेगी, कन्याओंके वा अनाथोंके लिये दस्तकारी सिखानेका प्रबन्ध करेगी। यह कान्फ्रेन्स जैन विद्यार्थियोंको अन्य देशोंमें टेकनीकल और इंजनीयरिङ्गकी शिक्षाके लिये भेजा करेगी और भारतवर्षमें भी ऐसी संस्थाओंके खोलनेका प्रयत्न करेगी। समय २ पर शिक्षा संबन्धमें भी गवर्नमेन्टसे भी पत्र-व्यवहार करती रहेगी। अतः जितनी और जिस २ प्रकारकी संस्थायें हैं उनके कार्यकर्ताओंसे प्रार्थना है कि सब इस कान्फ्रेन्सके मेम्बर बनें और अपनी राय प्रगट करें। इस समय तीनों संप्रदायोंमेंसे मुख्य २ सभ्योंकी एक कमेटी होनी चाहिए। इस लिये महाशय! अपने शुभ नाम और रायकी सूचना मेरे पास भेजनेकी कृपा करें। वह जिनवाणी माताकी सच्ची सेवा करनेमें हिस्सा लेंगे। हरएक पंडित, अध्यापक, टीचर, अध्यापिका, स्कूल मास्टरको अति शीघ्र अपने नाम मेम्बरोंकी सूचीमें लिखाना चाहिए।

जातिसेवक—चम्पतलाल जैन, सी० टी०
मंत्री, शिक्षाविभाग भारत जैन महामंडल
अजिताश्रम, लखनऊ.



# जैनियोंका कर्तव्य।



ऐ जैन जातिवीरो! अपनी दशा संवारो।
कैसे थे पूर्वमें तुम कैसे हो अब विचारो॥
था विश्व व्याप्य प्यारो विख्यात यश तुम्हारा।
क्यों लोप हो गया है कारण बताओ सारा॥
बुध वीर धीर स्वामी जिनमें थे जन्म पाते।
कि मूर्ख हीन बलके सर्वत्र हैं दिखाते॥
थे कोटिभट्ट स्वामी जिनमें प्रभावशाली।
मुख हैं मलीन उनके जाती रही है लाली॥
थे श्रेष्ठि लक्ष्मि धारी दीनार कोटि छप्पन।
सहस्रों हैं उनमें ऐसे जिनको मिले न कफ्फन॥
छात्राश्रम खुले थे मिलती थी वृत्ति उनको।
माँगेसे अब न मिलती अत्यन्त शोक हमको॥
परस्वार्थ सिद्ध करना जिनकी प्रधान शिक्षा।
निज स्वार्थमें रमे हैं वसुधैव जिनकी इच्छा॥
उपसर्ग गुरुजनोंपर वृथा जो कोऽपि करता।
हो कर एकत्र तत्क्षण सबसमाज हरता॥
थे अष्ट अंगधारी सम्यक्त ज्ञानशाली।
हा! हा! अब रहा है उनमें ठपाल खाली॥
कारण अनैकता है इक मुख्य दुःखदायक।
उत्थान कैसे होवे लड़ते हैं जब कि नायक॥
लोभादि शत्रु भारी उनको ग्रस रहे हैं।
होकर क्लीव मनमें आरतमें फंस रहे हैं॥
कर दो विकाश विद्या देकर महान् धनको
आ जाओ वीर बनके स्थिर बनोंके मनको॥
जातीका मान रख लो बांधो कमरको कसकर।
जो हैं हितू हमारे उनको छुटाओ बढ़कर॥
प्रसिद्ध नीति तुमरी गुरुजनकी रक्षा करना।
जीवन था मृत्यु तुल्यम् जिस बिन जगत्में सड़ना॥
अभिमान जाति रखकर निःकलंक वीर स्वामी।
रक्षणको धर्मवीरो कीनी थी प्राण हानी॥
हो कर सन्तति उनकी छी छीहो भीरु होते।
अपमान सहष्णु बनकर किं धैर्य धनको खोते॥
क्यों नाम पूर्वजोंका वृथा लजा रहे हो।
हंसना नहीं है रोना क्यों मुस्करा रहे हो॥
रखते हो वीर रस जो आओ कदम बढ़ाकर।
"सेठी" को तुम छुटाओ डंका बजा बजाकर॥
निर्दोष वोह पड़े हैं बन्दी तुम्हारे नायक।
सर्वस्व त्याग जो थे तुमको हितोंके दायक॥
नयनाग्र जो हमारे उनकी दशा हो ऐसी।
जीवनसे मृत्यु उत्तम सोचो यह बात कैसी॥
होवे न न्याय जबतक पीछे कदम न धरना।
मर्दोका कौल येही इज्जतपे सर रगड़ना॥
माताका दुग्ध तुमने रचंकभी जो पिया है।
कहते हैं मान किसको यदि ध्यान कर लिया है॥
जो सांच गुणके पालक उनको न आंच होती।
होवें जो लक्ष शत्रू होती न बात खोटी॥
दैवी सहाय मिलती पूरा है कार्य्य होता
है स्वर्गलब्धि उसको सत् पर जो प्राण खोता।
संनाह न्याय धारण कर करके आप आओ।
"सेठी" हितू हमारे जल्दी उन्हें बचाओ॥
कर्तव्य एक येही तुमको अभी है करना।
जारज क्लीव हो कर अच्छा नहीं है मरना॥
पुर्वज का नाम प्रकट करदो जगत्में प्यारो।
हैं सत्य वीर हम भी कहदो न डरको धारो॥
पशुवत् है तुच्छ जीवन विन कीर्ति जगमें मरना।
अतएव आओ बढ़ कर निज धर्म रक्षा करना॥
रहती है बात केवल जगमें न कोई रहता।
प्रभावना बढ़ेगी बच जायेगा जो नेता॥
है हस्तमें हमारे इज्जत बनानी अपनी।
कहता खड़ा है "मौजी" सुन लो हमारी कथनी॥

जैन जातिसेवक—
मौजीलाल—कायमगंज।

## विज्ञापनकी नकल।

जो कि हिंदी और बंगलामें २००० छपाकर वितरण कर रहे हैं।

## इसे भी वांच लिजिये।

### अजैन विद्यार्थीयोंके लिये मासिकवृत्ति।

आगामी वर्ष सन् १९१६ की सालमें कलकत्ता संस्कृत यूनिवर्सिटीके पठनक्रममें दिगंबर जैनाचार्यकृत न्यायग्रंथोंमें परीक्षा देकर उत्तीर्ण होनेवाले अजैन विद्यार्थीयोंको नीचे लिखे नियमानुसार मासिकवृत्ति इंदोरनिवासी रायबहादुर सेठ हुकुमचंदजी दानवीर आदि महाशयोंकी तरफसे इस संस्थाकी मारफत मिलेगी। इसके सिवाय नीचे लिखे जैनन्याय ग्रंथोंमें परीक्षा देनेवाले विद्यार्थी संस्कृत यूनिवर्सिटीका फारम भरकर नीचे लिखे ठिकानेसे हमारे पास भेजने पर पाठ्यग्रंथ विना मूल्य डांक खर्च मात्रके वी. पी.से भेज दिये जांयगे। जिनको परीक्षा देना हो कलकत्तासे या हमारे पाससे परीक्षा फारम मँगाकर भरके शीघ्र ही हमारे पास नीचे लिखे ठिकाने पर भेज दें। परीक्षाका जो स्थान (केंद्र) अपने पास हो, वहींसे दे सकते हैं।

### परीक्षाके ग्रंथ।

दि. जैनन्यायकी प्रथमापरीक्षामें।

प्रथम प्रश्नपत्र–न्यायदीपिका और परीक्षामुखसूत्रार्थ।

द्वितीयपत्र–संस्कृतसे मातृभाषामें और मातृभाषासे संस्कृतमें अनुवाद तथा पाठ्यविषयक कुछ रचना भी।

मासिकवृत्ति–प्रथमश्रेणिके प्रथमविद्यार्थीको ६) रु. मासिकके हि. कुल ७२)। दूसरे विद्यार्थीको ५) रु. हि. से ६०)। तीसरेको ४) रु. हि. से ४८)। चौथेको ३) रु. हि. से ३६)।

### दि० जैनन्यायकी द्वितियापरीक्षामें।

प्रथमप्रश्नपत्र–आप्तपरीक्षा और प्रमेयरत्नमाला अथवा आप्तपरीक्षा और आप्तमीमांसा।

द्वितीयप्रश्नपत्र–संस्कृतसे मातृभाषामें और मातृभाषासे संस्कृतमें अनुवाद तथा पाठ्यविषयक रचना भी।

मासिकवृत्ति—प्रथमश्रेणीके प्रथम विद्यार्थीको १२) रु. मासिकके हि. से १४४)। दूसरे विद्यार्थीको १०) हि. से १२०) तथा तीसरे विद्यार्थीको ९६)।

दि० जैनन्यायतीर्थपरीक्षाकी प्रथम श्रेणीमें प्रथम पास होनेवालेको एक मुस्त ५००)।

**यह इनाम कलकत्ताके विद्यार्थियोंको नहिं दिया जायगा।**

### न्यायतीर्थके ग्रंथोंका व्यौरा।

प्रथमप्रश्नपत्र—अष्टसहस्री (विद्यानन्दिस्वामि विरचिता)।

द्वितीयप्रश्नपत्र–प्रमेयकमलमार्तण्ड पूर्वार्द्ध अथवा श्लोकवार्तिक पूर्वार्द्ध।

तृतीयप्रश्नपत्र–प्रमेयकमलमार्तण्ड उत्तरार्द्ध अथवा श्लोकवार्तिक उत्तरार्द्ध।

चतुर्थप्रश्नपत्र–मौखिकपरीक्षा (ग्रन्थव्याख्यामात्रजिज्ञासा)।

प्रार्थी–पन्नालाल जैन, जनरल सेक्रेटरी,
भारतीयजैनसिद्धांतप्रकाशिनीसंस्था
पोष्ट–बनारस सिटी।



## धार्मिक उन्नति.

### ગુજરાતના વીસા મેવાડા ભાઇઓએ આગળ ભરેલું એક સ્તુત્ય પગલું.

આજના જમાનામાં ધાર્મિક શિક્ષણની ઘણી જરૂર છે એમ સર્વ કોઇ કબુલ કર્યા વગર રહેશે નહિ. પહેલાં જ્યારે આ દેશમાં હિંદુઓનું અથવા જૈન રાજાઓનું રાજ્ય ચાલતું હતું, હજારો મુનિઓના સંઘ દેશેદેશ વિહાર કરી ધર્મોપદેશ કરતા હતા તે વખતે ધાર્મિક કેળવણી લેવા ગૃહસ્થોને કોઈ ખાસ ઉપાય યોજવાની જરૂર જણાતી નહોતી. વળી છાપખાનાં નહોતાં, કાગળો નહોતા તે સમયે શાસ્ત્રજ્ઞાન મેળવવું ઘણુંજ દુર્લભ થઈ પડતું. આજના જમાનામાં મુનિઓનો અભાવ થવાથી સાધુ—ધર્મોપદેશકો ઓછા હોવાથી, શ્રાવકોની ધર્મ પ્રત્યેની રૂચી ઓછી થવાથી કયો ધર્મપ્રેમી એમ કહેશે કે ધાર્મિક શિક્ષણની જરૂર નથી. શાસ્ત્રો છપાવવાનો દુરાગ્રહ ઓછો થવાથી ઘણાં પુસ્તકો જુજ કિંમતે સર્વ કોઇને મળી શકે છે તો કયો ડાહ્યો પુરૂષ ધર્મજ્ઞાનથી વિમુખ રહેવા ઇચ્છા કરશે?

અંગ્રેજી ભાષા તથા તે દેશના આચાર-વિચાર શીખવાની સાથે સ્વધર્મજ્ઞાન રહિત રહેવાથી શું એકદેશીય કેળવણી લીધી એમ નહિં કહેવાય? એમ થવાથી શું ખરૂં જૈનત્વ દિવસે દિવસે લોપ નહિં થઇ જાય? માટે દીર્ઘદૃષ્ટિથી વિચાર કરતાં માલુમ પડે છે કે આજના જમાનામાં નાના છોકરાઓમાં જેમ બને તેમ ધાર્મિક શિક્ષણ વધારે ફેલાય, તેવા ઉપાય યોજવાની સવિશેષ જરૂર છે. સ્વધર્મની માહીતિ મળ્યા પછી ભલે ને ગમે તે વાંચે, ગમે ત્યાં ધંધાર્થે ફરે, પણ તેની શ્રદ્ધા ઓછી થવાનો સંભવ રહેશે નહિં.

ઉપરોક્ત હેતુ પાર પાડવા ગત વૈશાખ માસમાં સોજીત્રામાં ગુજરાતના વીસા મેવાડા જ્ઞાતિના સંમેલન વખતે જે પગલું ભરવામાં આવ્યું છે તે ઘણુંજ પ્રશંસનીય છે. આ ઉત્તમ કાર્યના આગેવાન ભટ્ટારક શ્રી સુરેંદ્રકીર્તિજી છે. તેઓશ્રીની આગેવાની નીચે એક જુજ પણ તાત્કાલીક ફંડ કરવામાં આવ્યું હતું. તે વખતે આખી મેવાડા જ્ઞાતિમાંના જે વિદ્યાર્થીએ એ **ધાર્મિક પરીક્ષા** આપવા ઇચ્છા બતાવી હતી તેવા પાંત્રીસેક વિદ્યાર્થીઓની તેઓશ્રીએ **પરીક્ષા** લીધી હતી. તેમાં ઉત્તીર્ણ થનારાઓને આ ફંડમાંથી પારિતોષિક અપાયા હતાં. આગામી વર્ષોમાં આ નિયમાનુસાર ફંડ વધારી નિયમિત રીતે પરીક્ષા લેવામાં આવે અથવા વિષયવાર નિબંધ લખાવવામાં આવે તો ઉછરતા જુવાનીઆઓમાં ધર્મની સારી રૂચિ ઉત્પન્ન થાય.

શ્વેતાંબર જ્ઞાતિમાં **હરીફાઇની પરીક્ષા** લેવાય છે તેમાં એકથી હજાર રૂપીઆ સુધીનાં ઇનામો હોય છે. મોટા મોટા શહેરોમાં દર વર્ષે સવાલપત્રો મોકલાવી પરીક્ષા લેવામાં આવે છે, તેવીજ રીતે સનાતન ધર્મ તરફથી આવી હરીફાઇની પરીક્ષા દરવર્ષે શહેરોમાં લેવાયછે. હાલમાં બનારસમાં ભારતીય જૈન-સિદ્ધાંત પ્રકાશિની સંસ્થા તરફથી અજૈનમાં આપણા ધર્મનું જ્ઞાન ફેલાવવા, અમુક ગ્રંથમાં પાસ થનાર વિદ્યાર્થીને ઇનામ તથા સ્કોલરશીપ આપવાનું શરૂ થયું છે.

આ બધી સંસ્થાઓ તો અજૈનમાં આપણા ધર્મનું જ્ઞાન ફેલાવવા પ્રયત્ન કરી રહી છે, પણ આપણા ગુજરાત પ્રાંતમાં તો પહેલવહેલું આવું પગલું હમણાંજ ભરવાની જરૂર જણાઈ છે તે કેટલું સખેદાશ્ચર્ય છે! આ કાર્યની કદર જો સુજ્ઞ ધર્મપ્રેમી બંધુઓ બરાબર કરી નાણાં અને બુદ્ધિથી મદદ કરશે તો ઘણોજ લાભ થવા સંભવ છે.

ધર્મગુરૂઓની પહેલી ફરજ એ છે કે શ્રાવકોને ધર્મોપદેશ કરી જૈન ધર્મની પ્રભાવના વધારવી. परोपकाराय सतां विभूतयः આવું બધા જાણતા છતાં અત્યાર સુધીમાં આપણામાં આ માર્ગ કોઇએ ગ્રહણ કર્યો હોય તો તે મર્હુમ દાનવીર શેઠ માણેકચંદ હીરાચંદજી હતા અને હાલ આવી ઇનામી યોજના શરૂ કરવાનો પ્રયાસ નવીન ભટ્ટારકજી સુરેંદ્રકીર્ત્તિજીએ કર્યો છે તે આદરણીય છે, તો આ ઇનામી સંસ્થા સાથે તેઓશ્રી પોતાનું નામ જોડી એક સારી **સ્થાયી રકમ** પોતેજ જુદી કાઢે ! તો શ્રાવકોના પૈસાનો ઉત્તમોત્તમ ઉપયોગ થયો કહેવાશે અને બીજાઓને અનુકરણીય થઇ પડશે ! तथास्तु !

**એક વીસા મેવાડા જ્ઞાતિ શુભેચ્છક.**

નોટ—દરેક જ્ઞાતિમાં આવા ઇનામ ફંડો સ્થપાવાની જરૂર છે કે જેથી જ્ઞાતિના વિદ્યાર્થીઓને વખતોવખત ઇનામો વહેંચી શકવાથી વિદ્યાર્થીઓનો ઉત્સાહ ધર્મશિક્ષણ લેવામાં વધારી શકાશે.

સંપાદક



## इडरनी गादीना भट्टारकनो प्रतिज्ञापत्र अने मारुं निवेदन.

રાયદેશની અને વાગડ પ્રાંતની સમસ્ત પંચના બંધુઓ ! આપણું કોઇપણ ધર્મકાર્ય ભટ્ટારકગુરૂ વગર ચાલી શકતું નથી, એ કારણથી આપ લોકોએ ઇડરની ગાદી ઉપર કોઇ એવા યોગ્ય વિદ્વાનને ગુરૂ બનાવવાનો વિચાર કર્યો કે જે તમારા દેશમાં ધર્મવિદ્યાનો પ્રચાર કરી તમોને ધર્મમાર્ગમાં પ્રવર્તાવે, પરંતુ આપને યોગ્ય વિદ્વાન ન મળવાથી આપે મને લખેલું કે કોઇ વિદ્વાન ગાદીને માટે શોધી આપો, ત્યારે મોતીલાલ બ્રહ્મચારીએ બનારસના ભેલુપુર જૈન મંદિરમાં મને વિનંતિ કરી કે જો મને આ કાર્ય માટે યોગ્ય ધારો, તો મને આજ્ઞા આપો ! આપ જેમ કહેશો તે પ્રકારે હું ગાદીનો ઉદ્ધાર કરીને જૈનધર્મનો પ્રચાર કરીશ. ત્યારે મેં કહ્યું કે જો તમે શાસ્ત્રોક્ત રીતિથી ધર્માચરણ કરીને નિયમ મુજબ કામ ચલાવો તો ગુજરાત વાગડ દેશ ઉપરાંત સમસ્ત દેશના શ્રાવકો અને ભટ્ટારકોને તમારા અનુયાયી બનાવી શકો, ત્યારે એમણે નીચે લખેલું પ્રતિજ્ઞાપત્ર મને લખી આપ્યું અને મંદિરજીમાં શ્રીજીની સામે હાથ જોડીને પ્રતિજ્ઞા કરી કે આ 'પ્રતિજ્ઞાપત્ર પ્રમાણેજ હું સર્વ કાર્ય કરીશ.

આ પછી મેં રાયદેશની પંચને એક કાગળ લખ્યો કે-"બ્રહ્મચારી મોતીલાલજી તૈયાર છે તેમને બોલવી પરીક્ષા કરીને પસંદ પડે તો ગાદીનું તીલક કરો." આથી પછી પંચે વધુ પરીક્ષા ન કરતાં તરતજ ગાદીનું તીલક કરી દીધું! હવે ગાદીએ બેસવા પછી ભટ્ટારકજીએ પોતાની પ્રતિજ્ઞા પ્રમાણે ચાલવાનું તો દૂર રહ્યું, પણ પહેલાંના કેટલાક ભટ્ટારકો કરતાં પણ વિશેષ વિરૂદ્ધ આચરણ ચલાવવા લાગ્યા, ત્યારે અનેક ભાઈઓ મને દોષ દેવા લાગ્યા કે એમણે સારો વિદ્વાન નહિ શોધી આપ્યો. તો બંધુઓ, એમાં મારી શું કસુર છે ? મેં તો નીચે લખેલ પ્રતિજ્ઞાપત્ર લખાવીને એમને સૂચના માટે કરી હતી, જેથી હવે તો ભટ્ટારકજીનુંજ કર્તવ્ય છે કે તેમણે મંદિરજીમાં લીધેલી પ્રતિજ્ઞા પ્રમાણે ચાલવું અને તેમ ન ચાલે તો આપ રાયદેશની પંચને અધિકાર છે કે તેમને ગાદી ઉપરથી દૂર કરી બીજા વિદ્વાનને બેસાડી શકો. એ પ્રતિજ્ઞાપત્રની મૂળ નકલ અને તેનો ગુજરાતી સારાંશ નીચે મુજબ છે.-

## भट्टारकजीनो प्रतिज्ञापत्र.

તા. ૨૪-૫-'૨.

### શ્રીમાન પૂજ્ય ગુરૂજીની સેવામાં પતિજ્ઞાપત્ર.

હું પ્રતિજ્ઞા કરૂં છું કે ભટ્ટારકપદને પ્રાપ્ત કરીને નીચે લખેલાં સર્વે ધર્મકાર્યો કરીશ અર્થાત્ જાતિહિતેષી વિદ્વાનોનો સંસર્ગ પ્રાપ્ત કરીને સૌથી પ્રથમ તો હું એ ગાદીનો શાસ્ત્રભંડાર તથા સાગવાડા વગેરેના પ્રાચીન શાસ્ત્રભંડારોનો જીર્ણોદ્ધાર કરીને તેની રક્ષા તથા તેનો પ્રચાર કરવાને ખર્ચ પણ કરીશ. તે પછી એ કાર્યની સાથે સાથે ગુજરાત, વાગડ, મેવાડ-પ્રાંતના જે જે ગામના જૈન ભાઇઓ ઇડરની ગાદીના છે તે સર્વે ગામોમાં એક એક કબાટ મુકીને તેમાં જૈનશાસ્ત્રો બિરાજમાન કરીશ અને એકેક પાઠશાળા સ્થાપના કરવાનો તેમજ કરાવવાનો પ્રયત્ન કરીશ. એ સિવાય સદાચારી, વિદ્વાન ઉપદેશકો દ્વારા તથા વર્તમાનપત્રો (માસિકપત્રો, પાક્ષિકપત્રો વગેરે) અને ગ્રંથમાળાઓ દ્વારા સર્વે સ્થળે ન ધર્મનો પ્રચાર કરીને જૈન ધર્મના મહત્વનો પ્રકાશ કરીશ.

જો હું ઉપર મુજબ સર્વે કાર્ય ન કરૂં અને ગાદીના ધર્મદ્રવ્યનો દુરૂપયોગપૂર્વક ધર્મવિરૂદ્ધ અને નીતિવિરૂદ્ધ કાર્યમાં વ્યય કરૂં તો, મને ત્રણ વખત ચેતવણી આપવા છતાં પણ જો હું ન સુધરૂં તો, આપણી પંડિત સભા અને ગચ્છદેશની

પંચ મારે માટે જે દંડવિધાન ( ઠરાવ ) **કરશે તે હું સહર્ષ સ્વીકારીશ** અને ઉપરોક્ત ધર્મકાર્ય યથાશક્તિ કરીશ.

આ **પ્રતિજ્ઞાપત્ર** મેં મારા કર્તવ્યની રક્ષાને માટે રાજીખુશીથી લખી આપ્યું છે તે મને કબુલ છે.

**બ્રહ્મચારી મોતીલાલ.**

હવે જ્યારે મારી પાસે ભટ્ટારકજીના વર્તન સંબંધી ફરિયાદો આવવા લાગી, ત્યારે મેં આ પ્રતિજ્ઞા પત્રની એક નકલ ભટ્ટારકજીના મુનિમ પાસે અને એક નકલ છઠરની પંચ ઉપર મોકલી, જેમાં લખ્યું હતું કે "જો ભટ્ટારકજી એ પ્રતિજ્ઞાપત્ર પ્રમાણે ન ચાલે, તો આપ તેમને ત્રણવાર ચેતવણી આપો અને તેથી પણ જો ન સુધારે તો તમે તેમને ગાદી ઉપરથી અલગ કરી શકો એમ છે."

**પંચના સર્વે બંધુઓ !** આપે વિચારવું જોઇએ કે ભટ્ટારક એ શું ચીજ છે ? એમને ગાદી ઉપર બેસાડીને એમની આજ્ઞા પ્રમાણે આપણે ચાલવું જોઇએ કે આપણી આજ્ઞા પ્રમાણે ભટ્ટારકજીએ ચાલવું જોઇએ ? જો આપ વિચાર કરશો તો આપને જણાશે કે કાળદોષથી આપણને ધર્મમાર્ગનો ઉપદેશ આપવાવાળા પરમ નિર્ગ્રંથ ગુરૂ તો રહ્યા નહી, ત્યારે આપણને ધર્મમાર્ગમાં કોણ પ્રવર્તાવે, ત્યારે તે પરમ નિર્ગ્રંથગુરૂઓની જગ્યાએ યોગ્ય વિદ્વાનોની સ્થાપના કરીને ધર્મમાર્ગ ચલાવવો જોઇએ એટલે તેમને **પાંચ મહાવ્રત** ધારણ કરાવે અને તેઓ એક વસ્ત્રધારણપૂર્વક મુનિપદના વ્રતોને સાધન કરે અને આચાર્યપદનું કાર્ય કરીને પોતાના બ્રહ્મચારી શિષ્યોને તથા શ્રાવકોને મુનિ પ્રમાણે ઉપદેશ આપીને ધર્મમાર્ગમાં ચલાવતા રહે આ પ્રકારે **મુનિના આચરણ** કરતાં કરતાં જ્યારે પૂર્ણ વૈરાગ્ય પ્રાપ્ત થય, ત્યારે પરમ દિગંબરી દીક્ષા ધારણ કરી લે અર્થાત્ **ભટ્ટારકનું પદ મુનિનું પૂર્વ રૂપ છે, તે મુજબજ પ્રથમના ભટ્ટારકો વર્તતા હતા.** તેઓ ન તો પૈસા રાખતા અને **ન પાલખી** ઉપર ચઢતા હતા (કોઇ ગામની પંચ પાલખીમાં બેસાડી નગરપ્રવેશ કરાવતા તો તેનો ત્યાગ નહેતો) તેમજ રથ ઘોડા વગેરે પરિગ્રહ પણ રાખતા નહોતા, પણ પોતાના તથા શ્રાવકોના કલ્યાણને માટે શાસ્ત્રદાન લઇને શાસ્ત્રભંડારનો સંગ્રહ અવશ્ય કરતા હતા, પરંતુ કાળદોષથી આપણા લોકોએ તેમના અન્યાય આચરણો તરફ ન ખ્યાલ કરીને તેમની આજ્ઞા પ્રમાણે હામાં હા મેળવીને તેમને પૈસા વગેરે આપવા માંડયા અને તેઓ પોતેનો અધિકાર ભૂલી ગયા! **મંદિર, આપણું, ગ્રંથો પણ આપણા અને ભટ્ટારકજીને ધન આપીએ છીએ તે** શાસ્ત્રસંગ્રહ, વિદ્યાપ્રચાર વગેરે માટે **આપણેજ આપીએ છીએ** વળી આપણેજ ભટ્ટારકજીને ગાદીપર બેસાડયા અને આપણને ધર્મમાર્ગે ચલાવી આપણાં પૈસાનો વ્યય ધાર્મિક ઉન્નતિમાં કરવાનો અધિકાર આપ્યો છે. **જો તેઓ આ સર્વે ધર્મકાર્ય ન કરે તો આપણને અધિકાર છે કે-આપણે** દિલ્હી, જૈપુર, ઇંદોર વગેરેની માફક ગાદી ઉપરથી અલગ કરીને કયાં તો બીજા યોગ્ય વિદ્વાનને બેસાડીએ, કયાં તો ગાદી ખાલીજ રાખીએ, સામાન્ય રીતે આ નિયમ પ્રચલિત છે.

**પંચના ભાઇઓ !** જરા વિચાર તો કરો કે રાજાને રાજગાદી ઉપર આપણે અને આપણા પ્રતિનિધિ રાજમંત્રીગણજ બેસાડે છે. જો રાજા અન્યાય કરે, તો પ્રજા તેને રાજગાદીથી ઉઠાડી શકે છે, તો આ ભટ્ટારકજી તો આપણી આખી કોમને ધર્મમાર્ગે ચલાવવાવાળા ગુરૂની જગ્યાના અધિકારી છે. જો એઓ આપણા પ્રાચીન રીતરિવાજ મુજબ

ન ચાલે અને શાસ્ત્રાનુસાર અહિંસા, સત્ય, અસ્તેય, બ્રહ્મચર્ય, વગેરે પાંચ મહાવ્રતોને ન પાળી અન્યાય માર્ગે ચાલે તો તમે તેમને અલગ કેમ ન કરી શકો? અવસ્ય કરી શકો. આ ભટ્ટારકજીએ તો પોતાનેહાથે પ્રતિજ્ઞાપત્ર લખીને મંદિરજીમાં પતિજ્ઞા કરીછે તે છતાં તેઓ એ પ્રતિજ્ઞા પ્રમાણે ન ચાલે, તો રાયદેશની પંચસભાને તેઓએજ કહેલું છે કે **મને ત્રણવાર ચેતાવીને ગમે તે દંડ કરી શકો**, તો આવી આજ્ઞા ભટ્ટારકજીની પોતાનીજ છે, તો આપ શા માટે ડરો છો ? **ભટ્ટારકજીના હાથમાં શું કંઈ રાજ્ય કે કંઈ લશ્કર છે ?** કે આપને કેદ કરશે ? રાયદેશના એક જૈની બાળકને પણ અધિકાર છે કે જો ભટ્ટારકજી **કોઇપણ કાર્ય શાસ્ત્રવિરૂદ્ધ, ધર્મવિરૂદ્ધ તેમજ લોકવિરૂદ્ધ કરે તો** તેમને કદિપણ ન માનવા તથા ભોજન ન આપવું જોઇએ.

આ સમયે ગુજરાત વાગડમાં **દેશકાળ સુજબ** ભટ્ટારકજીનું કર્તવ્ય **નીચે મુજબ** હોવું જોઇએ—

૧. **પાલખી**, ઘોડા, બળદ, ગાડી વગેરે કદપિણ સવારીના સાધન ન રાખવાં. કોઈ ગામની પંચ આદરથી પોતાના ગામની પાલખીમાં બેસાડીને લઈ જઈ શકે અથવા તો પગે ચાલીને જવું જોઇએ અને દરેક નાના મોટા ગામોમાં રહીને ઉપદેશ આપતા જવો જોઇએ. **શ્વેતાંબરી સાધુઓ** એજ પ્રમાણે કરે છે. તેઓ રેલ ગાડીમાં પણ બેસતા નથી.

૨. **ભેટ વગેરેમાં જે પૈસા મળે તેના અધિકારી પંચ મહાજન છે.** તેઓજ એક **કમીટી** નીમીને તેના મુનિમ મારફતે તેનો હિસાબ રાખે અને પગારદાર પંડિત અને બ્રહ્મચારીઓના ખર્ચ તથા ભ્રમણનો ખર્ચ થાય તે તેમાંથી કરીને **બાકીના પૈસા સરસ્વતિ ભંડારના જીર્ણોદ્ધારમાં** અને **ગ્રંથસંગ્રહમાં** લગાવવા તથા **ધર્મગ્રંથોનું ભાષાંતર** કરાવી, તેને છપાવીને પ્રકટ કરાવી **ધર્મનો પ્રચાર** કરવો.

૩. દરેક ગામમાં જૈન અજૈનોના પાંચ પણ છોકરાઓ ભણવાલાયક હોય તો ત્યાંની પંચને ઉપદેશ આપીને પાંચ રૂપ્યા સુધીના એક અધ્યાપકને રાખીને **પાઠશાલા** સ્થાપન કરવી અને એક **કબાટમાં** ભાષાના છાપેલા ગ્રંથો રાખી **જાહેર લાયબ્રેરી** ખોલવી, તથા ઈડર તેમજ **અમદાવાદમાં એક મોટી પાઠશાળા** સ્થાપન કરવી, કે જેમાં ગામોની પાઠશાળાઓના વિદ્યાર્થીઓને ઉંચા દરજ્જાનું શિક્ષણ આપી શકાય.

૪. જ્યાં સુધી બને ત્યાં સુધી પંચ મહાવ્રતમાં દૂષણ ન લગાવીને દરેક પ્રાણીને **ધર્મોપદેશ** આપતા રહેવું. પંચ કમીટીની સલાહથી સારા સારા **વિદ્વાનોનો સંમાગમ** કરીને **ધર્મવિદ્યાનો પ્રચાર** કરાવવો.

જો ક્રમાનુસાર આ પ્રકારનું કાર્ય ન કરે અને વિરૂદ્ધ આચરણ કરે તો એવા ભટ્ટારકોની આપણને જરૂર નથી. એ અપેક્ષાએ તો વિનાગુરૂએ રહેવુંજ ઠીક છે. મને આશા છે કે રાયદેશ તથા વાગડની પંચના ભાઇઓ મારી આ **પ્રાર્થના** ઉપર ધ્યાન આપીને ધર્મનું કાર્ય યથાયોગ્ય ચલાવશે.

આપનો હિતૈષી—

**પન્નાલાલ બાકલીવાલ.**

સદાજિત જૈનમંદિર—**બનારસસીટી.**

**નોટ**—આ લેખ પં. પન્નાલાલજી બાકલીવાલે **હિંદી** ભાષામાં લખી મોકલ્યો હતો અને તેનું **ગુજરાતી** ભાષાંતર કરીને પ્રકટ કરવાની અમને **ખાસ સૂચના** કરવાથી અમે તે પ્રકટ કર્યોછે, જે તરફ બારીકીથી લક્ષ આપવા અમો **ઇડર, રાયદેશ તથા વાગડની પંચને આગ્રહ કરીએ છીએ.**

**સંપાદક.**

## प्रभावनानुं एक अंग.



પ્રિય વાચક !

જૈનધર્મનો મુખ્ય સિદ્ધાંત " **अहिंसा परमो धर्मः** " આજના આવા ન્યાયના જમાનામાં કેવી રીતે પળાય છે તે તરફ દષ્ટિ ફેરવીએ.

અહિંસાધર્મથી શારીરિક, માનસિક, અને તેની સાથે આત્મિકશક્તિનો વિકાશ અવશ્ય થાય છે. લોકોક્તિ "**અન્ન તેવો ઓડકાર**" મુજબ જ્યારે હિંસામયી ખોરાક શરીરમાં જાય છે, ત્યારે તે મુજબજ મનુષ્યની બુદ્ધિ થાય છે અને અહિંસામય આહારથી શુદ્ધ નિર્મળ બને છે,

બંધુઓ ! આ વર્ષનો **ચાતુર્માસ** આપણે જૈનો કેવી રીતે અહિંસાધર્મ પાળી દુનિયાને સિદ્ધ કરી બતાવીશું કે, અહિંસા ધર્મજ શ્રેષ્ઠ છે. ચાલુ ચાતુર્માસમાં દરેક જીવની એટલે કે, નાના મોટા દરેક **પ્રાણીની રક્ષા** સાથે આત્મરક્ષા પણ કરીશું. **આત્મરક્ષા** યાને આત્માને નિર્મળ કરવા માટે વ્રતનિયમથી, તેની હરકોઈ ચીજ—વસ્તુપરની અનુરક્તતા કમીકરાવી **આત્મધ્યાન**માં મશગુલ રહી આત્મસ્વરૂપ ઓળખવા પ્રયત્ન કરીશું. પર્યુષણ જેવા મહાન્ કલ્યાણકારી પર્વમાં સ્વધર્મી બંધુઓને અન્ય હિંસામયી ક્રિયાઓથી બચવાનો ઉપદેશ આપીશું અને જૈન ધર્મનો ઉદ્યોત ખરા રૂપમાંથાય, તેવા મહાન્ પ્રયત્નો કરીશું.

પર્યુષણ જેવા પર્વમાં પ્રથમ એ વાતપર ધ્યાન આપીશું કે, હાલમાં જે વડે **પ્રભાવના** થાય—મનાય છે, તેનાથી ફાયદો છે કે નુકશાન ? જો નુકશાન માલુમ પડતું હોય, તો તેને અટકાવવાનો ઉપાય યોજીશું. પ્રથમ **પતાસાની** પ્રભાવનાથી જે ઉન્નતિ મનાય છે તેનાથી ફાયદો તો છેજ નહિ બલ્કે હિંસા તો સહજ થઇ જવાની વકી છે કારણકે આજકાલ સર્વ ઠેકાણે "નિર્દયીય અને અપવિત્ર વસ્તુઓની બનેલી ખાંડનાં પતાસાં આપણા પવિત્ર તહેવારોમાં વપરાય એ શું બુદ્ધિને ભ્રષ્ટ કરનાર નથી ? અવશ્ય છેજ. માટે તેના બદલે જનસમાજને યથાયોગ્ય જ્ઞાન મળે એવાં **સાહિત્યોની પ્રભાવના—નાનાં મોટાં પુસ્તકોની પ્રભાવના** કરવી જોઇએ, અને એ સાધનો આજકાલ સઘળે સ્થળે, વિના પરિશ્રમે અને થોડા મૂલ્યે-કહો કે પતાસાં કરતાં પણ ઓછી કિંમતે મળી શકે તેમ છે, તો તેવાં પુસ્તકોની **લ્હેણી-પ્રભાવના** કરવી જોઇએ, જેથી પતાસાથી થતું નુકશાન અટકી ધર્મનો ઉદ્યોત થશે અને દરેક જીજ્ઞાસુને તેનો લાભ અવશ્ય મળશે.

બંધુઓ ! વિચારશો કે **પુસ્તકો** આ **જમાનાના દેવો** છે અને **તે દેવોજ આપણા ધર્મના ઉદ્યોતકારી થાય** છે, માટે અવશ્ય આ બાબતમાં ધ્યાન આપી પુસ્તકોની પ્રભાવના કરવાનો આ ચાતુર્માસથી અરે આજથીજ નિયમ કરો અને **ધર્મના સિદ્ધાંતનાં પુસ્તકો વિના મૂલ્યે સ્વધર્મી બંધુઓમાં ફેલાવો.** તેમાં જે કોઇ યોગ્ય લાભ લેશે અને તેથી જે પુન્યબંધ થશે તેમાં તમે પણ હક્કદાર બનશો.

યાદ રહેવું જોઇએ કે, "**આજે નહિ કાલે, આજે નહિ કાલે**" એમ કરતાં કરતાં વર્ષો અને યુગો પણ ચાલ્યા જશે, છતાં તેમાં જો સુધારો અને ખરો રસ્તો ગ્રહણ નહીં કરીશું, તો આપણી ઉન્નતિ અને અક્ષય અમર આશાને ધૂળમાં મેળવીશું. જોઇએ છીએ કે, આ વર્ષના ચાતુર્માસમાં કેટલા મહાશયો આ અને બીજા યોગ્ય સુધારા કરે છે !

છોટાલાલ ચુનીલાલ સમઢીવાળા,
વડોદરા.

**નોટ**—આ લેખ ઉપર લક્ષ આપવા તથા આ વર્ષે પ્રભાવનામાં કરેલા સુધારાના સમાચાર અમોને લખી મોકલવા દરેક વાચકને ખાસ ભલામણ કરવામાં આવે છે.

સંપાદક.

# नियमपरिवर्त्तन।



सज्जन महाशयो ! सनातनजैनग्रंथमालामें छपे हुये संस्कृत ग्रंथ जो २६।।।≈) के ग्रंथ १४) में और २६८।।।) की १० सीटें १००) रुपयों लुटाते थे सो अब किसीको भी इस न्योछावरसे नहिं दिये जांयगे। अब सबसे नीचें लिखे अनुसार न्योछावर ली जायगी। इसके सिवाय अब सनातनजैनग्रंथमालामें सब ग्रंथ प्रायः भाषाटीकासहित छपैंगे तथा पहिलेकी तरह अंक न निकाल कर सब ग्रंथ पूरेपूरे छपैंगे और चुन्नीलालजैनग्रंथमालामें भी केवल ट्रेक्टें ही न छपकर छोटे बडे सबतरहके ग्रंथ हिंदी वा बंगभाषामें छपते रहेंगे।

जो दानी महाशय इस धार्मिक संस्थामें एक मुस्त ५०) रुपये प्रदान करके इस संस्थाके दानी सभासद बनेंगे उनको अबसे छपनेवाले सब ग्रंथोंकी एक एक प्रति विना मूल्य पोष्टेज मात्र के वी. पी.से भेजते रहेंगे और जो महाशय १) रु. डिपाजिटमें जमा कराकर स्थायी (पक्के) ग्राहक बन जांयगे उनको सनातनजैनग्रंथमालामें छपे हुये ग्रंथ तौ पौणी न्योछावरसे और चुन्नीलाल-जैनग्रथमालामें छपे हुये ग्रंथ आधी न्योछावरसे वी. पी. द्वारा भेजते रहेंगे। जो महाशय एक रूपया देकर पक्के ग्राहकोंमें नाम न लिखावेंगे उनसे पूरी २ न्योछावर ली जायगी।

## विक्रयार्थ पहिलेके छपे तैयार ग्रंथ–

आप्तपरीक्षासटीक व पत्रपरिक्षामूल २), समयप्राभृत दो संस्कृत टीका सहित ५) तत्त्वार्थराजवार्त्तिकजी पूर्वार्द्ध ५) रु. उत्तरार्द्ध ५) पूर्ण ९), आप्तमीमांसा-अकलंकभाष्य वसुनंदीटीकासहित और प्रमाणपरीक्षा २) शब्दार्णवचंद्रिका (सटीकजैनेंद्रव्याकरण) पूर्ण ५) उत्तरार्द्ध ३।।), शब्दानुशासनसटीक (शाकटायनव्याकरण) प्रथमखंड २), जैनेंद्रप्रक्रिया पूज्यपादगुणनंदिस्वामीकृत १।।), शाकटायनधातुपाठ।≈), जिनशतक–संस्कृत भाषा दो टीका सहित चित्र काव्य।।), धर्मरत्नोद्योत दोहाचोपईबंद १), धर्मप्रश्नोत्तर–(प्रश्नोत्तर श्रावकाचार) वचनिका २), महावीरचरित्र –), न्यायदीपिकामूल।) अजैन विद्वानों व विद्यार्थीयोंको सब ग्रंथ विनामूल्य भेजे जाते हैं।

## आगामी तैयार होनेवाले ग्रंथ–

परीक्षामुख हिंदी और बंगानुवाद सहित।), न्यायदीपिकाबंगानुवादसहित, संस्कृतप्रवेशिनी ४ भाग हिंदी सहित, समयसारकलशे संस्कृत तथा भाषाटीकासहित, सुभाषितरत्नसंदोह भाषा-टीका सहित, क्षत्रचूडामणि टिप्पणी सहित।

जैनसमाजका दास–

पन्नालाल जैन, महामंत्री, भारतीयजैनसिद्धांतप्रकाशिनीसंस्था।

ठि. मदागिनजैनमंदिर पोष्ट–बनारससिटी।

રક્ષા સાથે જ છે. જરૂર મંગાવો!

રક્ષા યાને આત્મા નિર્મળ કરવા માટે વ્રત નિયમથી, તેની હરકોઇ ચીજ-વસ્તુપરની અનુરક્તતા કમીકરાવી આત્મધ્યાનમાં મશગુલ રહી આત્મસ્વરૂપ ઓળખવા પ્રયત્ન કરીશું. પર્યુષણ જેવા મહાન્ કલ્યાણકારી પર્વમાં સ્વધર્મી બંધુઓને અન્ય હિંસામયી ક્રિયાઓથી બચવાનો ઉપદેશ આપીશું અને જૈન ધર્મનો ઉદ્યોત ખરા રૂપમાં થાય, તેવા મહાન્ પ્રયત્નો કરીશું.

પર્યુષણ જેવા પર્વમાં પ્રથમ એ વાતપર ધ્યાન આપીશું કે, હાલમાં જે વડે પ્રભાવના થાય—મનાય છે, તેનાથી ફાયદો છે કે નુકશાન? જો નુકશાન માલુમ પડતું હોય, તો તેને અટકાવવાનો ઉપાય યોજીશું. પ્રથમ પતાસાની પ્રભાવનાથી જે ઉન્નતિ મનાય છે તેનાથી ફાયદો તો છેજ નહિ બલ્કે હિંસા તો સહજ થઇ જવાની વકી છે કારણકે આજકાલ સર્વ ઠેકાણે "વિદેશીય અને અપવિત્ર



કાલે, વર્ષો અને જો સુધારો કરીશું, તો આપણી અક્ષય અમર આશાને પૂર્ણ થયેલી જોઇએ છીએ કે, આ વર્ષે નામનું પાકું. કેટલા મહાશયો આ અને સુધારા કરે છે।

છોટાલાલ ચુનીલાલ સમર્થ

નોટ—આ લેખ ઉપર લક્ષ આપી આ વર્ષે પ્રભાવનામાં કરેલા સુધારાના રીપોર્ટ અમોને લખી મોકલવા દરેક વાચકને ખાસ સૂચના કરવામાં આવે છે.

સંપાદક. મૂલચંદ કિસનદાસ કાપડીઆ.

इस वर्षके ग्राहकोंको हिन्दी-गुजराती भाषाकी ८ पुस्तकें उपहारमें मिलती हैं।

॥ श्रीवीतरागाय नमः ॥

शेठ प्रेमचंद मोतीचंद दिगंबर जैन बोर्डिंग तरफथी प्रकट थतुं मासिक

# दिगंबर जैन.

# The Digambar Jain.

युतं सुलेखैः विविधैश्चचित्रैः, दिगम्बरंजैन मिदं सुपत्रम् ।
प्रभो ! महावीर ! ! तव प्रभावात्, समुत्तमामुन्नतिमातनोतु ॥

वर्ष ८ मुं. | वीर सं. २४४१. भाद्रपद. विक्र. सं. १९७१. | अंक-११ मो.




आपणो महान पर्व श्री दशलक्षणपर्व याने पर्युषणपर्व हाथवेंतमां आवी पहोंच्यो छे. जैनोमां आखा वर्षमां पवित्रमां पवित्र दिवसो जो कोई मनाता होय तो ते आ पर्युषणपर्वना दिवसोज छे तेम आ दिवसोमां आपणां अनेक व्रतो जेवां के त्रण चोवीसीव्रत, पुष्पांजली, आकाशपंचमी, निर्दोषसप्तमी, षोडशकारण दशलक्षण, सुगंधदशमी, रत्नत्रय, अनंतव्रत, वगेरे व्रतोना दिवसोज आवे छे, जेथी आ उत्तम दिवसोमां जेटलो समय धर्मध्यानमां व्यतीत थाय तेटलो थोडोज छे, एटले के आ अनेक व्रतोना दिवसोमां सर्वेए पोतपोतानी शक्ति मुजब व्रतो

### पर्युषण पर्वमां शुं करशो ?

आदरी, दररोज सवारे सामायिक प्रतिक्रमण करी व्रतोनुं पूजन, अभिषेक, तत्वार्थ-भक्तामर पाठ [ अर्थ सहित ] थई तत्वार्थसूत्रना दशे अध्यायमांथी एकेक अध्यायनुं अर्थ साथे विवेचन पोते वांचवुं जोईए अथवा कोई पंडित पासे सर्वेने संभळाववुं जोईए तेमज जे दिवसे जे व्रत आवतुं होय तेनी कथा पण सर्व समक्ष संभळाववी जोईए. वळी आ उपरांत दररोज सांजे सर्वेए एकत्र मळी सामायिक, प्रतिक्रमण, दर्शन, आरती वगेरेथी परवारी जे कोई त्यागी, ब्रह्मचारी के पंडित होय तेमनी पासे अथवा ते कोई न होय तो कोई विद्वान श्रावक पासे शास्त्रसभा करावी तेमां प्रथम दररोज दशलक्षणधर्मना एकेक धर्मनुं विवेचन दाखला दलीलो साथे विस्तारथी कराववा उपरांत कोई पुराण अथवा चरित्र वंचाववुं जोईए. दशलक्षण धर्मनुं विवेचन करवा माटे गत वर्षमांज " दशलक्षणधर्म " नामे भेटनो ग्रंथ वेंचायलो छे, तेमांथी अथवा तो रत्नकरंड-श्रावकाचार वगेरेमांथी दश धर्मोनुं विवेचन मळी आवे छे. वळी आज अंकमां " दशल-

क्षणपर्व और मित्रोंका वार्तालाप " ए नामनो एक संवाद प्रकट करेलो छे ते वांचवा सर्वेने आग्रह करीए छीए.

ø ø ø ø

हवे एटलुं तो निश्चय छे के आ पर्वदिवसोमां शुद्ध द्रव्यज वापरवानी जरुर छे, छतां पण हजु आपणा भोळा भाईओ प्रमाद अने मोहने वश थई पूजन वगेरेमां अस्पर्श पदार्थोना भेळसेळवाळी विलायती भ्रष्ट खांड, अशुद्ध केशर, कपुर वगेरे जाणीजोईने वापरे छे ए शोचनीय छे. हवे तो स्वदेशी केशर, खांड, कपुर वगेरे शुद्ध अने विलायतीना भावेभाव मळी शके छे माटे पूजन, नैवेद्य, प्रभावना, स्वामीवत्सल वगेरेमां शुद्ध खांडनो अने पूजनमां शुद्ध केशर, कपुरनो उपयोग करवा सर्वे बंधुओने सूचवीए छीए. वळी आपणा भाईओ सारी रीते समजे छे के आ पर्वदिवसोमां जीवहिंसा जेटली न थाय तेटली काळजी राखवी जोईए तो प्रभावना माटे पतासां बनाववाने जीवहिंसानो खास व्यवहार थाय छे, तो आ प्रभावनाओमां पतासांने बदले बदाम, सोपारी, नाळियेर, सुकां फळो वगेरे अथवा तो बनी शके त्यां सुधी नानां नानां पुस्तको जेवां के सामायिकपाठ, दर्शनपाठ, पंचकल्याणकपाठ, बाळबोध जैनधर्म, नियमपोथी, आलोचनापाठ, प्रतिक्रमण, निर्वाणकांड, प्रातःस्मरण मंगलपाठ, जिनचतुर्विंशतिकाव्य वगेरे प्रभावना तरीके वेंचवानी आवश्यकता छे अने तेथीज धर्मनी खरी प्रभावना थइ शकशे

ø ø ø

हवे आ महान पर्वमां सर्वेए शीलव्रत पाळी जेटलो बनी शके तेटलो ओछो परिग्रह राखवो जोइए अने तेमां विशेष करीने चामडांनां बूट, पाकीट, लीलोत्री, गाडीघोडा वगेरेनो उपयोग न करी जेम बने तेम जीवहिंसा अटकाववा पूरती काळजी राखवानी आवश्यकता छे तथा दरेके पोतपोतानी शक्तिमुजब व्रत, अपवास, एकभुक्त, के दररोज चौवीहार तो करवाज जोइए तेमज आपणा अनेक भाइयो अने व्हेनो आ पर्वदिवसोमां पांच अथवा दश अपवास करे छे तेमने खास आग्रहपूर्वक सूचवीशुं के ए व्रतनी खुशालीनिमित्ते अमुक रकम शास्त्रदान अने विद्यादान माटे जुदी काढवी, अने तेमांनी विद्यादाननी रकम आपणी संस्थाओमां तथा शास्त्रदाननी रकम 'दिगंबर जैन' ऑफिस उपर मोकलवी जोइए. जो दश दश के पांच पांच अपवास करनार दरेक बंधु के व्हेन शास्त्रदान माटे पच्चीस पच्चीस रुपयाज मोकली आपे तो तेथी कंइ नहि तो बसो चारसो रुप्या एकत्र थइ शके अने तेमांथी एक मोटो शास्त्रीय ग्रंथ नवीन छपावी विनामूल्ये वहेंची शकाय, माटे आ बाबत उपर लक्ष आपवा व्रत आदरनार दरेक बंधुने सूचना करीए छीए. निमित्त वगर कार्य थतुंज नथी, माटे आ पर्वनिमित्ते तो शास्त्रदान-विद्यादाननी रकमो सुगम रीते एकठी करवाने दरेक मंदिरे एकेक धर्मादा पेटी मुकी राखवी अने तेमां दरेके कंई ने कंई नाणुं नांखवुं अने ते पेटी पुनेम उपर खोलीने तेमां एकठुं थयेलुं द्रव्य आपणी जाणीती संस्थाओने मोकलावी देवुं जोईए.

ø ø ø ø

वळी हाल एवो समय आवी पहोंच्यो छे के त्यागी, भट्टारक के ब्रह्मचारीनी संख्या अति न्यून होवाथी उपदेश माटे स्वयं अध्ययन

करवानी अनेक स्थळे जरुर पडे छे, जेथी दरेक मंदिरमां दरेक शास्त्रनी एकेक नकल होवानी जरुर छे माटे जे जे मंदिरोमां जे जे शास्त्रो न होय ते पोताना द्रव्यथी के पछी मंदिरना भंडारना द्रव्यथी मंगाववां जोइए; तेमज दरेक मंदिरना शास्त्रभंडारनुं सूचीपत्र तैयार करवुं जोईए. आवुं सूचीपत्र तैयार करवा माटे भादरवा सुद १४ नो दिवस घणोज सुगम छे, केमके ए दिने लगभग बधाज भाइओ अने ब्हेनो अपवास करे छे, जेथी ए बाबत मंदिरजीमां गमे तेटलो समय व्यतीत करी शकाशे.

वळी आ पर्वमां बनी शके तेटलो परिग्रह ओछो राखवा उपरांत रागद्वेष बिल्कुल नज करवो जोइए तथा जो कंइ लडाइ झघडो मंदिर के न्याति संबंधी होय तो ते उत्तमक्षमाभाव धारण करी पताबी नांखवो जोइए अने पर्व पूर्ण थया पछी वद १ने दिने सर्वेए मांहोमांहे उत्तमक्षमा मांगवी तथा बहारगाम रहेतां सगांस्नेहीओ उपर उत्तमक्षमावणीना पत्रो लखवा जोइए तेमज आ पर्व सर्वे स्थळे केवी रीते केटला उत्साहथी पळायो, कोणे कोणे केटलां व्रतो आदर्यां, केटली सभाओ थइ, शास्त्रोनुं सूचीपत्र करी नवीन शास्त्रो केटलां मंगाव्यां, शास्त्रदान विद्यादानमां केटलुं द्रव्य खर्चायुं, प्रभावनाओमां शुं शुं वेंचायुं तेमज शुं शुं कार्यो नवीन थयां ते सर्वे हकीकत आवता अंकमां प्रकट करवा माटे अमोने भादरवा वदी ५ सुधीमां मोकली आपवाने दरेक बंधुने सूचवीए छीए.

जैनकोमने जीवन अर्पण करनार पं. अर्जुनलाल शेठी बी. ए.ने वगर तपासे कंइ पण न्याय वगर जयपुर राज्ये कारागृहमां नांखी मुकवाने दोढ वर्ष थया

आ कलंक ते क्यारे टळशे?

आव्युं अने आखी जैन कोम तो शुं पण जैन अजैन सर्वे पत्रकारोए ए माटे उहापोह करी जयपुर राज्यने अनेक रीते आजीजीओ करी के भले, अर्जुनलाल अपराधी होय तो तेमने केद करो पण आम वगरन्याये, वगरतपासे कारागृहमां ! नांखी मूकवा अने एमने छोडवा संबंधीना आवेला सेंकडो तारो, पत्रो अने अर्जीओ तरफ 'आंख आडा कान' करवा अने जैन कोम उपर नाहकनुं कलंक उभुं राखवुं ए जयपुर राज्यने कोई पण प्रकारे योग्य नथी. हालमांज ता. ३ जी सप्टेंबरे नामदार जयपुर महाराजानी वर्षगांठ हती ते निमित्ते आ बंधुने छोडवा माटे जैन कोम तरफथी मुंबाई, सुरत, अमदावाद, अंकलेश्वर, वडोदरा, आमोद, वाकरोल, इन्दौर, अलाहबाद वगेरे अनेक स्थळेथी अनेक तारो अने पत्रो मोकलाया हता तथा ता. १ लीए आखा हिंदना जैनो तरफथी, इन्दौरथी जैनधर्मभूषण ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी वगेरेनी ११००० सही साथेनी एक लंबाण अरजी मोकलवामां आवी छे, तेमां जूदा जूदा १७९ गामो अने शहेरोनी ३ थी ते ३७० सुधीनी सहीयो छे अने आ अरजीमां पण आ जन्मगांठ उपर शेठीजीने छोडवा माटे खास आग्रह करवामां आव्यो छे, पण आ आर्टिकल लखती वखते ता. ९ मी थई छे छतां पण ए संबंधी कंईपण समाचार जयपुर राज्य तरफथी प्रकट थया नथी ए अजब जेवुं छे ! हवे तो छेवटनो रस्तो एक डेप्युटेशन जयपुर महाराजा अने नामदार वाइसरोय पासे लई जवानो छे, जे माटे अग्रेसरोए ब्हीक अने आळस तजी दई आगळ पडी ए कार्य उपाडी लेवुं जोईए अने त्यारेज आ विना अपराधे दोढ दोढ वर्ष थतां कारागृहमां रीबाता धर्मबंधुनो छूटको थई शकशे.

**દિ. જૈન પ્રાન્તિક સભા જાગશે કે ?**

આપણી મુંબાઈ દિ. જૈન પ્રાન્તિક સભા, એના પ્રમુખ સ્વર્ગીય શેઠ માણેકચંદજીના વિયોગ પછી એના કાર્યો પૈકી જૈનમિત્ર-પરીક્ષાલય અને ઉપદેશક વિભાગ સિવાય બધુંજ ઠંડુંગાર થઈ ગયું છે અને અજબ જેવું છે કે આ આખું વર્ષ પસાર થવા આવ્યું પણ આ વર્ષે **વાર્ષિક બેઠક** સરખી પણ કોઇ સ્થળે થઈ નથી. નવીન પ્રમુખ શેઠ **હીરાચંદ નેમચંદ દોશી** (સોલાપુર), શેઠ માણેકચંદજીની માફક જો સભાની દેખરેખ રાખે, તોજ એ સભા જેવીને તેવી સ્થીતિ ભોગવી શકેજ; નહિ તો પછી ધીમે ધીમે બધાંજ કાર્યો ઠંડાંજ પડી જવાનાં. સૌથી મુખ્ય કાર્ય વાર્ષિક આધિવેશનનું છે માટે આ વર્ષ તો કોરૂ જ ગયું, પણ આવતે વર્ષે કાર્તકથી માહા માસ સુધીમાં ગમે તે સ્થળે વાર્ષિક બેઠક કરવા માટેની ગોઠવણ અત્યારથીજ નક્કી થવી જોઇએ અમારા ધારવા મુજબ મહુવા (સુરત), અમદાવાદ, કુંથલગીરી, આબુજી, કે ગીરનારજી આમાંથી કોઇ પણ સ્થળે અધિવેશન થવું જરૂરનું છે, અને એ માટે કાર્યકર્તાઓને કોશીશ કરવા અમો આગ્રહ કરીએ છીએ.

ø ø ø

**જીવનચરિત્ર માટે તૈયારીઓ.**

સ્વર્ગીય દાનવીર જૈનકુલભૂષણ શેઠ **માણેકચંદજીનું નામ અમર રાખવા માટે** આ પત્રે એક સ્મારક ફંડ કરેલું છે, જેમાંથી પ્રથમ આ દાનવીર પુણ્યાત્મા નરનું એક **બૃહત્ સચિત્ર જીવન ચરિત્ર** અતિ જૂજ કિંમતે બહાર પાડવામાં આવનાર છે, તે લખવાનું કાર્ય ઇંદોરમાં **બ્ર. શીતલપ્રસાદજીએ** જો કે શરૂ કર્યું છે તોપણ આ જીવનચરિત્ર માટે અનેક જાતની સામગ્રીની જરૂર છે, જે માટેની બાતમીઓ માટે અમોએ પુષ્કળ પત્રવ્યવહાર કર્યો, છતાં પણ અજબ જેવું છે કે માત્ર ગણત્રી ગ્રહસ્થો સિવાય કોઇએ પણ એ બાબતની કંઇ પણ માહીતિ કે સૂચનાઓ અમને લખી મોકલી નથી. માણેકચંદ શેઠ સાથે જેમને જેમને ગાઢ પરિચય હતો તેમણે પોતાના પરિચયનો ઇતિહાસ લખી મોકલવાની જરૂર છે તથા જે જે ગામ કે શહેરમાં માણેકચંદ શેઠ ગયા હોય, જ્યાં સભા, પાઠશાળા ખોલી હોય, ખોલાવી હોય, કંઈ મદદ કરી હોય કે ન્યાતિ ઝગડાઓ પતાવ્યા હોય કે ન્યાતિ સુધારાની સૂચનાઓ કરી હોય તેમજ જ્યાં જ્યાં આ શેઠને માનપત્રો, અભિવંદનપત્રો મળ્યાં હોય તે તેમજ આ શેઠના પરિચયથી જેમને જે જે લાભ થયો હોય એ સર્વે હકિકત આ બૃહત્ જીવનચરિત્રમાં દાખલ કરવામાં આવનાર છે માટે આવી હકિકતો ઘણીજ તાકીદે અમોને લખી જણાવવા માટે સર્વે જૈનબંધુઓને ખાસ આગ્રહપૂર્વક સૂચના કરીએ છીએ. વળી શેઠ માણેકચંદજીના કુટુંબીનું મૂળ વતન **ભીંડર** (મેવાડ)ના ઇતિહાસની જરૂર છે, માટે જો કોઈ બંધુ ભીંડરની ૧૦૦ વર્ષ પહેલાંની અને હાલની સ્થીતિનું ટૂંક વર્ણન લખી મોકલશે તો તે આભારપૂર્વક સ્વીકારવામાં આવશે.

ø ø ø

**લડાઇનો ગભરાટ! નડશે કે ?**

ગત વર્ષે તો આમંત્રણપત્રિકાઓ કાઢયા પછી આપણી **અમદાવાદ બોર્ડિંગ** અને **રતલામ બોર્ડિંગના** કાર્યકર્તાઓને **લડાઈનો ગભરાટ!!!** નડવાથી વાર્ષિક મેળાવડાઓ બંધ રાખ્યાં હતા, જેથી ગત વર્ષે આ મેળાવડાઓ જે દર વર્ષે થતાજ હતા તે થયા નહોતા, પણ આ વર્ષે તો આવો ગભરાટ!! કાર્યકર્તાઓને નહીજ નડશે અને આવતા માસમાં આ બંને બોર્ડિંગના વાર્ષિક મેળાવડાઓ ભરવા યોગ્ય તજવીજ કરશેજ એવી આપણે આશા રાખીશું.

